# मध्यकालीन भारत का इतिहास

## भाग – 2

## मुगल काल

By

ANKUR YADAV

# मुगल वंश (1526-1858)

→ मुगल शब्द की उत्पत्ति लैटिन भाषा के MONG शब्द से हुआ है जिसका अर्थ - बहादुर होता है।

→ मुगलवंश के शासक तुर्की नस्ल के चगताई शाखा से सम्बन्ध रखते थे भारत में मुगल वंश की नींव 1526 ई० मे जहीरुद्दीन बाबर के द्वारा डाली गयी।

## जहीरुद्दीन मुहम्मद बाबर -

जन्म - 14 Feb 1483 ई० (फरगना में)
पिता - उमर शेख मिर्जा (फरगना का शासक) [चगताई तुर्क]
माता - कुतलुगनिगार खाँ (मंगोल वंश)

→ नोट - जहीरुद्दीन मुहम्मद बाबर पिता की ओर से तैमूरो का 5 वाँ वंशज और माता की ओर से चंगेज खाँ (मंगोल वंश) का 14 वाँ वंशज था।

→ फरगना के शासक उमर शेख मिर्जा की 1494 ई० में मृत्यु हो जाने के पश्चात, बाबर अपनी दादी ऐसान दौलत बेगम के सहयोग से फरगना का शासक बना

→ प्रारम्भ में चाचा अहमद मिर्जा & मामा महमूद खाँ ने फरगना पर अधिकार करना चाहा लेकिन बाबर ने इन्हे असफल कर दिया।

→ 1496 ई० में बाबर ने समरकंद पर आक्रमण किया परन्तु असफल हुआ तथा 1497 ई० में दूसरी बार समरकंद पर आक्रमण करके 100 दिनो तक अपने अधिकार में रखा। लेकिन फरगना मे विद्रोह होने के बाद वह फरगना व समरकन्द दोनो को खो दिया।

## सर-ए-पुल का युद्ध (1502 ई०)

→ यह युद्ध समरकन्द के तत्कालीन शासक शैबानी खाँ & बाबर के बीच लड़ा गया था इस युद्ध में बाबर पराजित होकर काबुल चला गया

→ परिस्थितियो का फायदा उठाकर 1504 ई० में बाबर ने काबुल पर अधिकार कर लिया

→ बाबर ने मिर्जा की पैतृक उपाधि त्यागकर 1507 ई० में पादशाह (बादशाह) की उपाधि धारण किया था।

## बाबर का भारत पर आक्रमण -

① बाजौर & भेरा पर आक्रमण (1519 ई०)

नोट - यह बाबर द्वारा भारत मे लड़ा गया पहला युद्ध था जो युसुफजई जातियो के विरुद्ध था

② पेशावर पर आक्रमण (1519 ई०)

③ स्यालकोट पर आक्रमण (1520 ई०)

④ लाहौर & दीपालपुर पर आक्रमण (1524 ई०)

## पानीपथ का प्रथम युद्ध (21 अप्रैल 1526 ई०) -

→ लाहौर के सुबेदार दौलत खा लोदी व मेवाड़ के शासक राणा संग्राम सिंह ने बाबर को भारत पर आक्रमण करने के लिए आमन्त्रित किया

→ पानीपथ का यह युद्ध बाबर व इब्राहीम लोदी के बीच लड़ा गया जिसमे इब्राहिम लोदी की हार हुई तथा वह मध्यकाल का प्रथम शासक था जो युद्ध स्थल में मारा गया।

→ पानीपथ के प्रथम युद्ध में ही पहली बार बाबर ने तुलगमा युद्ध पद्धति व तोपखाने का प्रयोग किया।

→ इस युद्ध में तोपो को सजाने की उस्मानी पद्धति (दो गाड़ियो के बीच तोप रखना) का प्रयोग हुआ

→ इस युद्ध के बाद बाबर ने कलन्दर की उपाधि धारण की। युद्ध जीतने के बाद हुमायु ने बाबर को कोहिनूर हीरा दिया जिसे हुमायु ने ग्वालियर के दिवगंत राजा विक्रमादित्य से प्राप्त किया था।

→ उस्ताद अली एंव मुस्तफा बाबर के दो प्रसिद्ध निशानेबाज थे।

## खानवा का युद्ध (17 मार्च 1527 ई०) -

→ यह युद्ध फतेहपुर सीकरी से 10 मील पश्चिम की ओर खानवा नामक गांव के पास बाबर व मेवाण के शासक राणा सांगा के बीच लड़ा गया था।

→ इस युद्ध मे राणा सांगा का सहयोग चदेरी के शासक मेदिनीराय ने किया था।

→ इस युद्ध में भी बाबर विजयी हुआ

→ बाबर ने खानवा के युद्ध के पश्चात 'गाजी' की उपाधि धारण की इस युद्ध के पूर्व बाबर ने जेहाद का नारा लगाया था तथा तमगा नामक व्यापारिक कर को समाप्त कर दिया था।

## चन्देरी का युद्ध (29 जनवरी 1528 ई०) -

→ यह युद्ध बाबर व चन्देरी के शासक मेदिनीराय के बीच हुआ था इस युद्ध में बाबर की ओर से शेरशाह सूरी ने भी युद्ध किया था इस युद्ध में मेदिनीराय की पराजय हुई।

→ इस युद्ध में शेरशाह सूरी ने कहा "अगर सौभाग्य मेरा मित्र रहा और भाग्य ने मेरा साथ दिया तो मैं मुगलो को एक दिन भारत से भगा दूगाँ।

## घाघरा का युद्ध (5 मई 1529 ई०) -

→ यह युद्ध बिहार प्रान्त में घाघरा नदी के तट पर बाबर व अफगानो के बीच लड़ा गया जिसमे अफगानो की हार हुई।

→ अफगानो की सेना का नेतृत्व इब्राहीम लोदी का पुत्र महमूद लोदी

कर रहा था।

→ यह बाबर द्वारा लड़ा अन्तिम युद्ध था। मध्यकालीन इतिहास में घाघरा का युद्ध प्रथम ऐसा युद्ध था जो जल व थल दोनो पर लड़ा गया था।

## मृत्यु -

→ गुलबदन बेगम के अनुसार इब्राहिम लोदी की माता ने बाबर को जहर दे दिया जिसके कारण 26 Dec 1530 ई० को बाबर की मृत्यु हो गयी

→ बाबर को आगरा के आरामबाग में दफना दिया गया था। लेकिन शेरशाह सूरी के शासनकाल में बाबर की विधवा पत्नी मुबारक युसुफजई के द्वारा काबुल ले जाकर बाबर के चुने हुए स्थान पर एक उद्यान में दफना दिया गया।

→ इस प्रकार बाबर का मकबरा काबुल में है।

## बाबरनामा -

→ बाबर ने तुर्की भाषा में अपनी आत्मकथा तुजुक-ए-बाबरी या बाबरनामा की रचना की

→ इसका फारसी में अनुवाद अकबर के शासनकाल में सर्वप्रथम पायंदा खाँ के द्वारा किया गया

→ अकबर के ही शासनकाल में अब्दुर्रहीम खान ने 1590 ई० इसका पुनः फारसी में अनुवाद किया

→ फारसी से अंग्रेजी भाषा में अनुवाद 1826 ई० में स्कलीन के द्वारा किया गया था।

→ तुर्की भाषा से अंग्रेजी भाषा में अनुवाद 1905 ई० में लंदन मे श्रीमती बैवरीज के द्वारा किया गया था

## सिक्के -

दो प्रकार के सिक्के प्रचालित करवाया -

1- काबुल मे 'शाहरुख' (चाँदी का)
2- कंधार मे 'बाबरी'

→ सिक्को के एक ओर चारो खलीफाओ के नाम तथा दूसरी ओर अपनी उपाधि अंकित करवाया था।

## चित्रकार -

→ बाबर की आत्मकथा में (बाबरनामा) 'बिहजाद' नामक चित्रकार का उल्लेख मिलता है।

## स्थापत्य कला -

1- काबुलीबाग की मस्जिद (1529 ई०)
2- पीरखाना की मस्जिद (1529 ई०)

→ बाबर ने 1529 ई० में हरियाणा प्रान्त के पानीपत जिले में काबुलीबाग की मस्जिद तथा उत्तर प्रदेश राज्य के अलीगढ़ जिले मे पीरखाना मस्जिद का निर्माण कराया था।

→ बाबर का सेनापति मीर अब्दुल बाकी ने उत्तर प्रदेश के फैजाबाद जिले में अयोध्या नामक स्थान पर बाबरी मस्जिद का निर्माण करवाया था।

- बाबर ने ज्यामितिय विधि पर नूरे अफगान नामक बाग लगवाये जिसे आरामबाग कहा जाता है।
- बाबर ने सड़क मापने हेतु गज-ए-बाबरी नामक पैमाने का प्रयोग किया था।
- बाबर को मुबईयान नामक पद्यशैली का जन्मदाता माना जाता है
- बाबर प्रसिद्ध नक्शबन्दी सूफी ख्वाजा उबैदुल्ला अहरार का अनुयायी था।

# नासिरुद्दीन मुहम्मद हुमायु

→ बाबर के चार पुत्रो (हुमायूं, कामरान, अस्करी व हिन्दाल) में हुमायुं सबसे बड़ा था

जन्म - 6 मार्च 1508ई० (काबुल के किले में)
पिता - बाबर
माता - माहम सुल्ताना
चचेरा भाई - सुलेमान मिर्जा
प्रथम बार शासक - 1530ई० - 1540ई०
द्वितीय बार शासक - 1555ई० - 1556ई०

→ 30 दिसम्बर 1530ई० को हुमायु ने नासिरुद्दीन मुहम्मद हुमायुं की उपाधि धारण करके आगरा में अपना राज्याभिषेक कराया पिता की वसीयत के अनुसार साम्राज्य का अपने भाइयो मे बटवारा कर दिया

कामरान को काबुल व कंधार
अस्करी को सम्भल (रामपुर U.P के आस पास)
हिंदाल को अलवर प्रान्त

→ हुमायु ने दिल्ली के निकट 'दीन पनाह' नामक नगर की स्थापना की
→ हुमायु ज्योतिष में विश्वास करता था वह शनिवार के दिन काले वस्त्र तथा सोमवार के दिन सफेद वस्त्र व रविवार के दिन पीले वस्त्र धारण करता था।
→ दिल्ली में मीनाबाजार का प्रारम्भ हुमायु ने ही किया था।
→ बंगाल की राजधानी 'गौर' का नाम बदलकर 'जन्नताबाद' रखा

## हुमायुँ द्वारा लड़े गये युद्ध -

### कालिंजर अभियान (1531ई०)

→ यह हुमायु का प्रथम सैनिक अभियान था।
→ कालिंजर का राजा रुद्रप्रताप देव था लगभग 4 माह के घेरे के पश्चात हुमायु ने रुद्रप्रताप से सैनिको का हरजाना खर्चा लेकर सन्धि कर ली क्यो कि अफगानो का नेतृत्त्व कर्ता महमूद लोदी ने जौनपुर पर अधिकार कर लिया था।

### दोहरिया का युद्ध (1532ई०)

→ यह युद्ध हुमायुं तथा महमूद लोदी के बीच उत्तर प्रदेश राज्य के जौनपुर जिले मे गोमती नदी के तट पर दोहरिया नामक स्थान पर लड़ा गया
→ इस युद्ध में हुमायु की विजय हुई।

## चुनार के किले का प्रथम घेरा (1532ई०) -

→ 1532ई० में हुमायुं ने चुनार का प्रथम घेरा डाला परन्तु हुमायु तथा शेरशाह सूरी के बीच सन्धि हो गई

→ इस सन्धि के तहत चुनार के किले पर शेरशाह का अधिकार हो गया तथा शेरशाह ने अपने पुत्र कुतुब खाँ को 5000 सैन्य टुकड़ी के साथ हुमायुं की सेवा में भेज दिया।

## बहादुर शाह से संघर्ष (1535-36ई०) -

→ गुजरात के शासक बहादुर शाह ने मेवाड़ पर 1535ई० मे आक्रमण कर दिया

→ मेवाड़ की राजमाता एवं मेवाड़ के शासक विक्रमजीत सिंह की माता कर्णवती ने हुमायु के नाम पत्र व राखी भेज सहायता मांगी

→ हुमायुं ने बहादुर शाह पर आक्रमण कर उसे पराजित किया तथा हुमायुं ने गुजरात, माण्डू व चम्पानेर पर अधिकार कर लिया।

# शेरशाह से संघर्ष (1537-1540ई०)

## चुनार के किले पर दूसरा घेरा (1538ई०)

→ गुजरात पर अधिकार करने के पश्चात हुमायुं आगरा आया तो कुतुब खाँ (शेरशाह का पुत्र) अपनी सैन्य टुकड़ी के साथ हुमायुं की सेना से निकलने मे कामयाब रहा तथा भागकर चुनार भाग आया।

→ हुमायुं ने दूसरी बार 1538ई० मे चुनार पर घेरा डाला परन्तु हिन्दुबेग नामक व्यक्ति ने शेरशाह सूरी व हुमायुं के बीच समझौता करा दिया।

→ इस समझौते में बिहार, बंगाल व चुनार का किला शेरशाह सूरी के अधिकार में आ गया जिसके बदले में शेरशाह प्रतिवर्ष 10 लाख रू हुमायुं को कर के रूप में देगा ऐसा निर्णय हुआ।

## चौसा का युद्ध (26 जून 1539ई०)

→ जब हुमायुं बंगाल के विद्रोह को शान्त कर 7 माह बाद उत्तरापथ के मार्ग से आगरा आ रहा था तभी बक्सर के पास शेरशाह सूरी ने इसका मार्ग अवरुद्ध कर लिया

→ इन दोनो के बीच कर्मनाशा नदी के तट पर चौसा नामक स्थान पर युद्ध लड़ा गया (26 जून 1539ई०)। इस युद्ध मे हुमायुं पराजित हुआ तथा जान बचाने के लिए घोड़े सहित गंगा नदी में कूद गया

→ इसे गंगा मे डूबने से निजाम नामक भिश्ती ने बचाकर आगरा पहुंचाया। इस उपहार के बदले हुमायुं ने निजाम भिश्ती को आधे दिन के लिए बादशाह बनाया।

→ निजाम भिश्ती ने अपनी स्मृति मे चमड़े का सिक्का जारी किया था।
इस युद्ध के पश्चात, शेरशाह सूरी ने शेरशाह की धारण की।

## कन्नौज अथवा बिलग्राम का युद्ध (17 मई 1540 ई०) -

→ इस युद्ध में भी हुमायु की पराजय हुई अब शेरशाह ने आगरा व दिल्ली पर अधिकार कर लिया
→ इस हार के बाद हुमायु भारत छोड़कर सिन्ध चला गया।

## हुमायुँ का भारत से निष्कासित जीवन-

→ 1541 ई० में हिन्दाल के गुरू मीर अली अकबर बाबा की पुत्री हमीदा बानो बेगम से हुमायु ने विवाह किया।
→ 15 अक्टूबर 1542 ई० को अमरकोट के राजा पीरसाल के महल में हमीदा बानो ने अकबर को जन्म दिया
→ 1543 ई० में हुमायुं ने अकबर को माहमअनगा & जीजी अनगा को सौंपकर हमीदा बानो बेगम के साथ ईरान के शाह तहमास्प के दरबार में चला गया
→ 1545 ई० में हुमायुं ने तहमास्प से 17000 घुड़सवार सैनिक को प्राप्त करके अपने भाई कामरान से काबुल और कन्धार को छीन लिया।
→ 1554 ई० में पेशावर पर अधिकार कर हुमायु दिल्ली की ओर प्रस्थान किया।

## मच्छीवारा का युद्ध -

→ 15 मई 1555 ई० को यह युद्ध पंजाब प्रान्त के लुधियाना जिले मे मच्छीवारा नामक स्थान पर हुमायु व अफगानो के बीच लड़ा गया जिसमे अफगानो का नेतृत्व तरतार खाँ ने किया तथा पराजित हुआ। अब पूरे पंजाब पर हुमायुं का कब्जा हो गया।

## सरहिन्द का युद्ध (22 जून 1555 ई०) -

→ यह युद्ध अजमेर के पास सरहिन्द नामक स्थान पर द्वितीय अफगान वंश के अन्तिम शासक सिकन्दर शाह सूर व हुमायुं के मध्य लड़ा गया
→ सिकन्दर शाह सूर पराजित होकर पंजाब की पहाड़ियो मे छिप गया।
→ जुलाई 1555 ई० में हुमायुं दिल्ली पहुँचकर द्वितीय मुगल वंश की नींव डाली।

## मृत्यु -

→ दिल्ली पर पुनः 6 माह शासन करने के पश्चात 24 जनवरी 1556 ई० को अपने ही द्वारा बनवाये गये दिल्ली के दीनपनाह या शेरमण्डल पुस्तकालय की सीढ़ियो से गिरकर वह घायल हो गया

→ 26 या 27 जनवरी 1556 ई० को हुमायूं की मृत्यु हो गयी

हुमायुं का मकबरा दिल्ली में स्थित है जिसे अकबर ने बनवाया

→ हुमायु के मकबरे मे सर्वप्रथम संगमरमर का प्रयोग हुआ

लेनपून ने हुमायु की मृत्यु पर लिखा है " वह जीवन भर ठोकर खाता रहा और अन्त: मे ठोकर खाकर ही उसकी मृत्यु हो गयी "

## अन्य तथ्य -

→ गद्दी पर बैठने से पहले हुमायुं 'बदख्शाँ' का सूबेदार था

→ हुमायुं की सौतेली बहन गुलबदन बेगम ने 'हुमायुनामा' लिखी

→ अबुल फजल ने हुमायु को 'इन्सान-ए-कामिल' कहकर सम्बोधित किया।

# सूर वंश / द्वितीय अफगान वंश (1540-55ई०)

द्वितीय अफगान वंश की नीव शेरशाह सूरी ने रखी

## शेरशाह सूरी (1540-45ई०)

बचपन का नाम - फरीद खाँ
पिता - हसन खाँ
दादा - इब्राहिम शूर (घोड़े का व्यापारी)
उपाधियाँ - शेर खाँ, हजरत-ए-आला, शेरशाह
जन्म - 1472 ई० (पंजाब के बजवाड़ा में)

→ हसन खाँ (शेरशाह का पिता) हिसार (हरियाणा) के जागीरदार जमाल खाँ के यहाँ नौकरी करता था

→ सिकन्दर शाह लोदी ने जमाल खाँ को जौनपुर का जागीरदार नियुक्त कर दिया तो जमाल खाँ ने अपने अधीन हसन खाँ को हाजीपुर, सहसाराम, ख्वासपुर का जागीरदार बना दिया शेरशाह का अपने पिता हसन खाँ से झगड़ा हो गया जिसके पश्चात वह जौनपुर आकर 3 वर्षों तक अरबी, फारसी, हिन्दी व गणित की शिक्षाएं प्राप्त की

→ 1497 ई० में जमाल खाँ ने पिता व पुत्र के बीच समझौता करवाकर हाजीपुर भेज दिया

→ 21 वर्षों तक शेरशाह सूरी ने अपने पिता के कार्यों में हाथ बटवाया और प्रशासनिक कार्यों को भी किया।

→ शेरशाह सूरी अपनी सौतेली माताओं से झगड़ा कर 1518ई० में आगरा में दौलत खाँ लोदी के शरण मे चला गया

→ 1520 ई० में हसन खाँ की मृत्यु हो जाने पर सुल्तान इब्राहिम शाह लोदी ने शेरशाह को हाजीपुर का जागीरदार बना दिया।

→ शेरशाह सूरी का जागीर के बटवारे को लेकर सौतेले भाई सुलेमान से मतभेद हो जाने के कारण वह दक्षिणी बिहार के सुबेदार बहार खाँ लोहानी के यहा जाकर नौकरी करने लगा।

→ एक दिन बहार खाँ लोहानी के साथ शिकार खेलते समय एक बार में एक शेर को शेरशाह सूरी ने मार दिया। इस बहादुरी से प्रसन्न होकर बहार खाँ लोहानी ने शेरशाह सूरी को शेर खाँ की उपाधि तथा अपने अल्पवयस्क पुत्र जलाल खाँ का संरक्षक नियुक्त कर दिया।

→ 1526 ई० में बाबर ने मुगल वंश की नीव डाली उसी समय बहार खाँ लोहानी मुहम्मदशाह की उपाधि धारण करके दक्षिणी बिहार का स्वतन्त्र शासक बन बैठा।

→ शेरशाह की बढ़ती हुई प्रतिष्ठा से लोहानी सरदार शेरशाह से ईर्ष्या करने लगे जिससे शेरशाह मुगलो की सेना में भर्ती होकर चन्देरी के युद्ध में बाबर की ओर से युद्ध किया।

→ शेरशाह सूरी पुनः 1528 ई० में बहार खाँ लोहानी उर्फ मुहम्मद शाह के यहा चला गया

→ 1528 ई० मे बहार खाँ की मृत्यु हो जाने के पश्चात शेरशाह ने बहार खाँ की पत्नी दुदु से शादी करके हजरत-ए-आला की उपाधि धारण करके दक्षिणी बिहार का स्वामी बन बैठा।

→ शेरशाह सूरी ने 1530 ई० मे चुनार के किलेदार ताज खाँ की विधवा पत्नी लाडे मालिका से विवाह करके चुनार के किले पर अधिकार कर लिया।

## राज्याभिषेक -

→ 17 मई 1540 ई० को कन्नौज अथवा बिलग्राम के युद्ध मे हुमायुं को पराजित करने के बाद 10 जून 1540 ई० को शेरशाह ने अपना राज्याभिषेक करवाया।



## साम्राज्य विस्तार -

### बंगाल विद्रोह (1541 ई०)

→ बगाल के तत्कालीन शासक मुहम्मद शाह की मृत्यु हो जाने के पश्चात- खिज्र खाँ ने बगाल मे अपनी स्वतन्त्रता की घोषणा कर दी शेरशाह बगाल पहुंच खिज्र खाँ को कैद कर लिया तथा बगाल को 19 सरकारो (जनपदो) मे विभाजित कर दिया

→ प्रत्येक सरकार में शिकदार-ए-शिकदारान नामक पद का सृजन करके छोटे-छोटे सैन्य टुकड़ियो में विभाजित कर दिया प्रत्येक शिकदारो के उपर एक असैनिक अधिकारी अमीर (अमीन)-ए-बंगला के पद का सृजन किया

→ अमीर-ए-बंगला के पद पर सर्वप्रथम काजी फजीलात को नियुक्त किया गया था।

### मालवा विजय (1542 ई०) -

→ शेरशाह सूरी ने बुन्देलखण्ड से उज्जैन के बीच मालवा क्षेत्र के शासक मल्लू खाँ उर्फ कादिरशाह पर आक्रमण किया तो कादिर शाह भयभीत होकर आत्मसमर्पण कर दिया।

### रायसीन पर आक्रमण (1543 ई०) -

→ शेरशाह सूरी 1543 ई० मे बिहार राज्य के पाटलिपुत्र गया तथा उसने पाटलिपुत्र का नाम बदलकर पटना रखा।

→ वहा पहुचने पर उसे मालूम हुआ कि रायसीन के राजपूत राजा पूरनमल मुस्लिम महिलाओ को शहर में नाचने के लिए मजबूर कर दिया है।

→ यह खबर पाकर शेरशाह ने रायसीन पर आक्रमण करके विश्वासघात द्वारा पूरनमल को मारकर रायसीन पर अधिकार कर लिया।

→ 1543 ई० में शेरशाह सूरी का बड़ा बेटा कुतुब खां अपने पिता द्वारा किये गये विश्वासघात से दुखी होकर आत्महत्या कर लिया था।

## मारवाड़ विजय (1544 ई०) -

→ 1544 ई० में शेरशाह सूरी ने अत्यधिक समयो तक मारवाड़ के किले का घेरा डाले रहा।

→ लम्बे समय तक घेरा डालने के बाद अन्तत: उसे सफलता तो मिली लेकिन अत्यधिक समय लग जाने के कारण शेरशाह सूरी ने कहा था कि "मैं मुट्ठी भर ज्वार (बाजरा) के लिए पूरा हिन्दुस्तान खो दिया"

## कालिंजर पर आक्रमण (1545 ई०) -

→ 1544 ई० मे कालिंजर विजय हेतु शेरशाह ने प्रस्थान किया उस समय कालिंजर पर राजा कीरत सिंह शासन कर रहा था कीरत सिंह ने जब कोई प्रतिरोध नही किया तब शेरशाह सूरी ने 22 मई 1545 ई० को किले पर गोला बरसाने का आदेश दे दिया उसी वक्त एक गोला किले की दिवार से टकराकर वापस रखे हुए गोला बारूद पर आ गिरने से भयकर विस्फोट हुआ जिससे शेरशाह घायल हो गया व उसी दिन उसकी मृत्यु हो गयी।

→ शेरशाह को उसके द्वारा बनवाये गये सहसाराम (बिहार) के मकबरे में दफना दिया गया।

→ इस प्रकार गुजरात, कश्मीर, आसाम को छोड़कर शेष उत्तर भारत में शेरशाह का साम्राज्य फैला हुआ था। बंगाल सहित शेरशाह का पूरा साम्राज्य 47 सरकारो (जनपदो) में विभाजित था।

## प्रशासन

| | | |
|---|---|---|
| साम्राज्य | – | सुल्तान |
| सूबा | – | सूबेदार |
| सरकार | – | शिकदार - ए - शिकदारान |
| परगना | – | आमिल / शिकदार |
| गांव / ग्राम | – | मुकद्दम / चौधरी |

शेरशाह सूरी ने केन्द्रीय प्रशासन के संचालन के लिए पाँच प्रमुख विभागो की स्थापना की –

दीवान-ए-विजारत - यह विभाग वित्त विभाग से सम्बन्धित था अन्य विभागो में यह प्रमुख था जिसका नियन्त्रण अन्य सभी विभागो पर होता था। राज्य की आय और व्यय का लेखा जोखा रखना भी इस विभाग का कार्य होता था।

दीवान-ए-रिसालत - यह विदेश विभाग होता था जो राज्यो के साथ सम्बन्ध तथा अन्य कार्यवाहियो को सम्पादित करता था,

दीवान-ए-आरिज/अर्ज - यह सैन्य विभाग होता था। इस विभाग द्वारा सैनिको की भर्ती, वेतन, प्रशिक्षण व अन्य कार्यवाहियो को करने की जिम्मेदारी होती थी।

दीवान-ए-इंशा - यह आलेखन विभाग होता था। इस विभाग द्वारा सुल्तानो के आदेशो को लिपिबद्ध करके अन्य विभागो का सूचनार्थ भेजा जाता था

दीवान-ए-कजा - यह न्याय विभाग था।

## भू-राजस्व कर -

→ शेरशाह सूरी ने भू राजस्व कर रैयतवाड़ी प्रथा के आधार पर वसूल किया था।

→ रैयतवाड़ी प्रथा के द्वारा किसानो से सीधे बात चीत करके भू राजस्व संग्रह किया किया जाता था इस प्रथा का प्रारम्भ सर्वप्रथम शेरशाह सूरी ने ही किया था

→ भू राजस्व कर पैदावार का 1/3 भाग वसूल किया जाता था परन्तु मुल्तान से 1/4 भाग ही भू राजस्व वसूला जाता था।

→ शेरशाह सूरी ने भूमि माप हेतु गज-ए-सिकन्दरी नामक ईकाइ का प्रयोग किया जो 32 अंगुल या 3/4 मीटर होता था

## सड़क एंव सराय का निर्माण

"सड़क-ए-आजम"

4 सड़के –

1. पश्चिम बंगाल - (सोनार गाँव से अटक तक)
2. आगरा से बुरहानपुर तक
3. आगरा से चित्तौड़ तक
4. लाहौर से मुल्तान तक

→ उपर्युक्त सड़को का निर्माण शेरशाह सूरी द्वारा किया गया था इन सड़को को सड़क-ए-आजम कहा जाता था।

→ भारतीय गवर्नर जनरल लॉर्ड ऑकलैण्ड (1836 - 42ई०) ने सड़क - ए - आजम का नाम बदलकर ग्रांट ट्रंक रोड (G.T Road) रखा था।

→ उपर्युक्त सड़को पर शेरशाह सूरी ने 1700 सरायो का निर्माण करवाया था। दो सरायो के बीच की दूरी लगभग 3-4 मील की होती थी

→ इन सरायो से डाक व्यवस्थाएं भी संचालित की जाति थी।

## न्याय व्यवस्था -

→ शेरशाह सूरी न्याय व्यवस्था का सबसे प्रमुख पदाधिकारी था। वह प्रत्येक बुद्दवार की शाम न्याय के लिए बैठता था। वह किसी प्रकार का भेद - भाव नही करता था

→ सुल्तान के नीचे के स्तर के मुकद्दमो को देखने के लिए दीवान - ए - काजी की नियुक्ति की गयी थी।

→ सरकारी स्तर के मुकदमो को देखने वाला अधिकारी मुन्सिफ - ए - मुंशिफान था।

## गुप्तचर व्यवस्था

→ गुप्तचर व्यवस्था "दीवान - ए - बरीद" के अधीन होती थी जो प्रत्येक सूबो & सरकारो मे रहकर गुप्त संदेश वाहको के माध्यम से सूचनाएं एकत्रित करता था



## साहित्य

→ मालिक मुहम्मद जायसी शेरशाह सूरी के दरबारी कवि थे इन्होने पद्‌मावत, अखरावट व आखिरी कलाम नामक काव्यो की रचना की

## सिक्के

① चाँदी - नाम - रूपया वजन - 180 ग्रेन

② ताँबा - नाम - दाम वजन - 380 ग्रेन

## स्थापत्य कला -

→ शेरशाह सूरी ने हुमायुं द्वारा बनवाये गये दीनपनाह भवन पर पुराने किले का निर्माण करवाया तथा उस किले के अन्दर किला - ए - कुहना नामक मास्जिद का निर्माण करवाया

→ बिहार मे - रोहतासगढ़ का किला बनाया

→ शेरशाह सूरी ने कन्नौज नगर को बरबाद करके शेरशाह सूर नगर बसाया व 1543 ई० मे पाटलिपुत्र का नाम बदल पटना रखा।

# जलालुद्दीन मुहम्मद अकबर [1556-1605ई०]

जन्म - 15 अक्टूबर 1542ई० अमरकोट के राजा वीरसाल के महल में
माता - हमीदा बानो बेगम
पिता - हुमायुँ
शिक्षा - अनपढ़
प्रथम संरक्षक - मुनीम खाँ
द्वितीय संरक्षक - बैरम खाँ

राज्याभिषेक → अकबर का राज्याभिषेक 14 फरवरी 1556ई० को कलानौर (पंजाब) में बैरम खाँ के संरक्षण में कासिम बेग तबरीजी ने ईंटो का महल बनवाकर करवाया
हुमायुं की मृत्यु के समय अकबर कलानौर में था।

हेमचन्द्र उर्फ हेमू - यह रेवाड़ी का रहने वाला नमक व्यापारी था। इस्लाम शाह के शासनकाल मे माप-तौल का अधिकारी हो गया था तत्पश्चात आदिलशाह ने उसे अपना प्रधानमंत्री & सेनापति नियुक्त कर दिया था

→ हेमु कुल 24 युद्धो में भाग लिया था जिसमे से उसे 22 युद्धो में विजय प्राप्त हुई

→ हेमू ने हुमायुं की मृत्यु के बाद आगरा व दिल्ली पर अधिकार करके दिल्ली में अपना राज्याभिषेक करवाया

→ 5 नम्बर 1556 ई० को हेमू पानीपथ के प्रथम युद्ध मे बैरम खाँ द्वारा पराजित हुआ तथा मारा गया।

## पानीपथ का द्वितीय युद्ध (5 नवम्बर 1556ई०)

→ पानीपथ का द्वितीय युद्ध 5 नवम्बर 1556ई० को अकबर (बैरम खाँ) और हेमू के बीच लड़ा गया जिसमे हेमू पराजित हुआ व मारा गया

→ नोट 1- विक्रमादित्य की उपाधि धारण करने वाला अन्तिम और चौदहवां शासक हेमू था।
2- दिल्ली के सिंहासन पर बैठने वाला अंतिम हिन्दू शासक हेमू था।

## बैरम खाँ के संरक्षण का काल (1556-60ई०) -

बैरम खाँ शिया संम्प्रदाय का पर्शिया का रहने वाला था
कन्नौज के युद्ध से यह हुमायु की सेवा में आ गया था
अकबर ने उसे वकील (प्रधानमंत्री) का पद तथा खान-ए-खाना की उपाधि प्रदान की।
बैरम खाँ की बढ़ती हुई प्रतिष्ठा से माहम अनगा ईर्ष्या करने लगी

→ माहम अनगा के कहने पर अकबर ने बैरम खाँ के सामने तीन प्रस्ताव रखे

1- मेरा विशेष सलाहकार बन जाओ
2- चन्देरी & कालपी के सूबेदार बन जाओ
3- मक्का चले जाओ

→ बैरम खाँ ने मक्का जाने के प्रस्ताव को स्वीकार कर लिया

→ 1560 ई० में मक्का जाते समय गुजरात के पाटन नामक स्थान पर मुबारक खाँ द्वारा हत्या कर दी गई।

→ बैरम खाँ की पत्नी सलीमा बेगम & पुत्र अब्दुल रहीम को आगरा लाया गया।

→ अकबर ने सलीमा बेगम से विवाह कर लिया और अब्दुल रहीम का पुत्र की भाँति पालन-पोषण किया।

## पेटीकोट शासन / महिलाओ का शासन / हरमदल का शासन या पर्दा शासन →

→ 1560 से 1564 ई० तक के अकबर के शासन काल को पर्दा शासन कहा गया।

→ इस शासन को महिलाओ का शासन, हरमदल का शासन या पेटीकोट शासन भी कहा जाता है।

→ इस शासन की सर्वेसर्वा 1560-62 ई० तक माहम अनगा रही परन्तु 1562 ई० मे माहम अनगा की मृत्यु हो जाने के बाद अकबर ने नीतिगत निर्णय लेना प्रारम्भ कर दिया।

→ पर्दा शासन के समय अकबर का प्रधानमंत्री हिन्दू राजा टोडरमल था।

→ पर्दा शासन के अन्तर्गत रहते हुए अकबर ने निम्न कार्य किया—

- 1562 ई० में अकबर शेख मुइनुद्दीन चिश्ती का दर्शन करने के लिए अजमेर जा रहा था कि मार्ग में आमेर (जयपुर) के राजा बिहारी मल या भारमल ने अकबर की अधीनता स्वीकार करते हुए अपनी पुत्री मरियम उज्जमानी या जोधाबाई से विवाह का प्रस्ताव रखा जिसे अकबर ने स्वीकार कर लिया। इसी से उत्पन्न पुत्र जहाँगीर था।
- 1562 ई० में अकबर ने दास प्रथा के व्यापार पर रोक लगा दिया
1564 ई० में अकबर ने जजिया कर पर प्रतिबंध लगा दिया।
1563 ई० में हिन्दुओं से लिया जाने वाला तीर्थयात्रा कर समाप्त कर दिया।

अन्य कार्य -

→ अकबर ने शेख सलीम चिश्ती से प्रभावित होकर 1570ई० मे फतेहपुर सिकरी को बसाया तथा उसे 1571ई० मे अपनी राजधानी बनाया।

→ 1575 ई० में अकबर ने फतेहपुर सिकरी में इबादत खाना (पूजा गृह) का निर्माण करवाया था ताकि सभी धर्मों के सार को सुनकर धार्मिक भेदभाव को दूर किया जा सके

→ अकबर प्रत्येक बृहस्पतिवार की रात धार्मिक विद्वानो से धार्मिक बातो को सुना करता था।

→ 1579ई० में अकबर ने फतेहपुर सीकरी की जामा मस्जिद मे जाकर मजहर की घोषणा कर दी कि "अल्लाह ओ अकबर" अर्थात - ईश्वर महान है

## दीन ए इलाही धर्म - (1582ई०)

→ अकबर ने 1582 ई० में तौहीद - ए - ईलाही (दैवी एकेश्वरवाद) की घोषणा की जो बाद में दीन-ए-ईलाही (ईश्वर का धर्म) के नाम से विख्यात हुआ

→ इस धर्म की रूपरेखा मुबारक खां & फैजी ने तैयार किया था।

→ इस धर्म का पुरोहित अबुल फजल था

→ इस धर्म को अपनाने वाला एक मात्र हिन्दू बीरबल (महेशदास) था।

→ मानसिंह व राजा भगवान दास ने इस धर्म को स्वीकार करने से इनकार कर दिया था।

→ दीन - ए - इलाही संवत - (1583ई०) - 1583ई० मे अकबर द्वारा इस शवत - को चलाया गया।

## साम्राज्य विस्तार -

मालवा विजय (1562ई०) -

→ मालवा विजय हेतु अकबर ने अधम खां के नेतृत्व मे एक सेना भेजी उस समय मालवा का शासक बाजबहादुर था

→ अधम खां ने बाजबहादुर को पराजित कर लिया तथा जब उसकी पत्नी रानी रूपमती को लाने की कोशिस कर रहा था तो रूपमती ने आत्महत्या कर ली।

→ अकबर द्वारा अब्दुल्ला खां उजबेग के नेतृत्व में मालवा

को अन्तिम रूप से जितने हेतु सेना भेजी गयी। जिसने अन्तिम रूप से मालवा को जीत लिया।

## मेवाड़ अभियान -

→ सर्वप्रथम 1567 ई० में अकबर ने मेवाड़ पर आक्रमण किया उस समय वहाँ का शासक उदय सिंह था

→ उदयसिंह चित्तौड़ का किला राजा जयमल को सौंपकर जंगलो में भाग गया।

→ मुगलो द्वारा जयमल मारा गया और मुगलो ने मेवाड़ पर अधिकार कर लिया।

## हल्दी घाटी का युद्ध (18 जून 1576 ई०) -

→ यह युद्ध राजस्थान प्रान्त के अरावली पहाड़ियो की एक शाखा के बीच हल्दी घाटी नामक स्थान पर महाराणा प्रताप एवं अकबर के बीच लड़ा गया। राणा बचकर पहाड़ियो मे चले गये।

→ इस युद्ध में महाराणा प्रताप की पराजय हुई

→ 1597 ई० में महाराणा प्रताप की मृत्यु हो गई।

## गुजरात विजय -

→ अकबर ने 1572 ई० में गुजरात पहुँचकर वहाँ के शासक मुजफ्फर खाँ III को आत्मसमर्पण करने के लिए मजबूर कर दिया और अहमदाबाद पर अधिकार करके अजीज कोका को गुजरात का सूबेदार नियुक्त किया तथा वह आगरा चला गया।

→ अकबर को तुरन्त संदेश मिला की गुजरात में विद्रोह प्रारम्भ हो गया है अत: अकबर ने फतेहपुर सिकरी से गुजरात के बीच की दूरी 450 मील को मात्र 9 दिनो में तय करके विद्रोहियो को परास्त कर पुन: अजीज कोका को गुजरात का सूबेदार बना दिया

→ यह विश्व इतिहास में सबसे तीव्र गति से लड़ा जाने वाला युद्ध था

→ इसी अभियान के समय अकबर ने पहली बार समुद्र देखा व पुर्तगालियो से मिला था।

→ गुजरात विजय के पश्चात अकबर ने इल्तुतमिश के द्वारा बनवाये गये जोधपुर नागौर (राजस्थान) में अतारकिन के दरवाजे से प्रभावित होकर फतेहपुर सिकरी मे बुलंद दरवाजे का (176 फीट) निर्माण करवाया था।

## काबुल विजय (1581ई०)-

→ अकबर का सौतेला भाई हकीम मिर्जा ने 1567 में काबुल पर आक्रमण किया किन्तु असफल हुआ

→ 1581ई० में उसने पुनः आक्रमण किया तो मानसिंह के नेतृत्व वाली मुगल सेना ने उसे आत्मसमर्पण करने पर विवश कर दिया इस प्रकार काबुल को मुगल सल्तनत में मिला लिया गया।

## कश्मीर विजय (1586ई०)

→ कश्मीर का शासक याकूब खॉ ने अकबर की अधिनता स्वीकार कर ली।

**सिन्ध विजय** - 1593ई०मे अब्दुर्रहीम खानखाना के नेतृत्व में सिन्ध को जीता गया।

**कन्धार विजय** - मुगल सेना ने शाह बेग के नेतृत्व मे वहा के शासक मुजफ्फर हुसैन को हरा कर 1595 मे कन्धार को जीत लिया।

## -: दक्षिण भारत की विजय :-

→ उत्तर भारत की विजयो से उत्साहित होकर अकबर ने दक्षिण भारत के राज्यो को अपनी अधिनता स्वीकार करने के लिए पत्र-व्यवहार किया जिसमे खानदेश के शासक अली खॉ ने 1591ई० में अकबर की अधीनता को स्वीकार कर लिया

→ बीजापुर, गोलकुण्डा, अहमदनगर, बरार ने निष्ठापूर्वक अधीनता स्वीकार करने से इन्कार कर दिया।

→ 1600ई० मे अहमदनगर की तत्कालीन शासिका चॉद बीबी को पराजित करके अकबर ने अहमदनगर पर अधिकार कर लिया।

→ अहमनगर के युद्ध में खानदेश के शासक अली खॉ ने मुगलो की ओर से लड़ते हुए मारा गया।

→ 1601ई० मे अकबर ने असीरगढ़ के किले पर अधिकार कर लिया। कहा जाता है कि अकबर ने असीरगढ़ के किले के ताले को सोने की चाभी से खोला था।

→ खानदेश के शासक अली खॉ का पुत्र मीरन बहादुर शाह ने स्वतन्त्रता की घोषणा कर असीरगढ़ पर अधिकार कर लिया था इसलिए अकबर ने असीरगढ़ पर आक्रमण कर उसे जीता मीरन बहादुर ने अधीनता को स्वीकार कर लिया।

→ नोट- असीरगढ़ का युद्ध अकबर द्वारा लड़ा गया अंतिम युद्ध था।

## मनसबदारी प्रथा -

- इस प्रथा की सुरूआत अकबर के द्वारा सर्वप्रथम 1595-96 मे किया गया था
- मनसबदार शब्द का प्रयोग ऐसे व्यक्तियो के लिए होता था जिन्हे कोई मनसब यानी कोई सरकार हैसियत अथवा पद मिलता था
- अबुल फजल के अनुसार मनसबो की 66 श्रेणिया थी।
- अकबर ने मनसबदारो की 2 श्रेणिया बनायी
  (1) जात (2) सवार
- जात की संख्या पर ही पद और वेतन का निर्धारण किया जाता था
- सवार से यह निर्धारित होता था कि संबंधित अधिकारी के अन्तर्गत कितनी सेना है।
- प्रत्येक जात को अपने अधीन सेनाओ को रखने की संख्या निश्चित कर दिया
- सबसे छोटा मनसब 10 व सबसे अधिक 10 हजार का था

## भूमि सुधार बन्दोबस्त कार्य (1580 ई०)

- 1580 मे अकबर ने गुजरात मे आइन-ए-दहशाला कार्यक्रम को प्रारम्भ किया उस कार्य को भूमि सुधार या भू-राजस्व कार्यक्रम भी कहा जाता है।
- इस कार्य के लिए राजा टोडरमल को नियुक्त किया गया
- अकबर ने इस कार्य के लिए गज-ए-इलाही नामक पैमाने को चलाया जो 41 अंगुलि की होती थी जो बांस की डंडियो तथा लोहे के राड से बनाई जाती थी।

### जब्ती प्रथा -

- इस प्रथा द्वारा किसानो की भूमि की पैमाइश करवाकर पिछले 10 वर्षो की पैदावार के आधार पर अगले 10 वर्षो के लिए जो भू-राजस्व तय किया जाता था व जब्ती प्रथा के अन्तर्गत आता था
- यह व्यवस्था गुजरात & कन्धार में लागू की गयी
- भू-राजस्व की दर 1/3 निश्चित की गई।

### नम्स या कानकूत या बटाई प्रथा -

- गल्ला के आधार पर जो भू-राजस्व वसूला गया उसे नम्स, कानकूत या बटाई प्रथा कहा जाता है।
- यह व्यवस्था अकबर के साम्राज्य के मध्य क्षेत्रो में लागू की गई थी।

# सलीम का विद्रोह (1599 ई०)

→ सलीम उर्फ जहाँगीर ने 1599 ई० में विद्रोह करके राजगद्दी प्राप्त करने के लिए इलाहाबाद चला गया वह 1602 ई० तक इलाहाबाद में रहा

→ सलीमा बेगम ने इलाहाबाद जाकर उसे समझाकर 1602 ई० में आगरा ले आई। अकबर ने उसे माफ कर दिया।

मृत्यु - अक्टूबर 1605 ई० में अकबर बीमार हुआ। जब उसे लगा की मेरा स्वास्थ्य ठीक नहीं होगा तो वह 21 oct 1605 ई० को जहाँगीर को उत्तराधिकारी नियुक्त कर दिया 25 oct 1605 ई० को अकबर की मृत्यु हो गई।

→ अकबर का मकबरा आगरा से 10 मील की दूरी पर सिकन्दरा में है।

→ इस मकबरे का निर्माण जहाँगीर के शासन काल में करवाया गया

→ वहा पाँच मंजिलो वाला सफेद संगमरमर से बना गुम्बद वाला मकबरा बनवाया गया था।



## -: अकबर कालीन कला एवं संस्कृति :-

संगीत - अकबर को संगीत में रूचि थी। वह हिन्दू गायक लाल कलावन्त से हिन्दू गायन पद्धति का ज्ञान प्राप्त किया

→ तानसेन - तानसेन का मूल नाम रामतनु पाण्डेय था वह ग्वालियर का रहने वाला हिन्दू ब्राह्मण था। बाद में इस्लाम धर्म स्वीकार करने के पश्चात तानसेन के नाम से संगीत की दुनिया में अपने नाम का परचम लहराया। तानसेन का अकबर से परिचय रीवा के राजा रामचन्द्र देव ने करवाया था। तानसेन अकबर के नवरत्नो में एक थे।

→ तानसेन को अकबर ने मिर्जा $ कंठभारण वाणी विलास की उपाधियाँ प्रदान की

कला –
1. स्थापत्य / वास्तुकला
2. चित्रकला

स्थापत्य कला → अकबर के प्रमुख वास्तुकार
1. कासिम खाँ
2. बहाउद्दीन

→ आगरा का किला - यह लाल बलुए पत्थर से बनवाया गया था
इस किले का मुख्य वास्तुकार कासिम खाँ थे
इस किले में दो दरवाजे थे। पश्चिम के दरवाजे को दिल्ली दरवाजा तथा पूर्व के दरवाजे को अमरसिंह दरवाजा कहा गया
इस किले के अन्दर जहाँगीर भवन व अकबरी भवन को भी निर्मित करवाया था।

→ लाहौर का किला, अटक का किला, अजमेर का किला, अल्लाहाबाद (इलाहाबाद) का किला, इलाहाबाद का बाँध
→ इन सभी को अकबर ने बनवाया था
→ इलाहाबाद का नाम अल्लाहाबाद अर्थात - अल्लाह का नगर रखा था।

## फतेहपुर सीकरी की स्थापत्य कला -

→ फतेहपुर सीकरी के प्रमुख वास्तुकार बहाउद्दीन थे।
→ फतेहपुर सीकरी में अकबर ने दीवाने आम, दीवाने खास, पंचमहल (हवा महल), जोधा का महल, बुलंद दरवाजा तथा जामामस्जिद का निर्माण करवाया था
→ जामा मस्जिद के आंगन में शेख सलीम चिश्ती का मकबरा निर्मित करवाया था
→ इसी जामा मस्जिद से अकबर ने 1579ई० मे महजर की घोषणा की।

## चित्रकला -

→ हुमायु जब ईरान से भारत आया तो वह दो ईरानी चित्रकारों अब्दुस्समद व सैय्यद अली को भारत लेकर आया था।
→ मीर सैय्यद अली को अकबर का शिक्षक नियुक्त कर दिया इसने अकबर को चित्रकला के प्रति गहरी रूचि पैदा कर दी।
→ अबुल फजल कृति आइन-ए-अकबरी के अनुसार इन दोनो को छोड़कर 15 चित्रकार अकबर के दरबार में रहते थे जिसमें से 13 हिन्दू थे।

प्रमुख चित्रकार - अब्दुस्समद, मीर सैयद अली, बिशनदास, बसावन, दशवन्त व दौलत मनोहर इत्यादि

→ दशवन्त ने मानसिक रूप से पागल होकर अपनी आत्महत्या कर लिया।
→ अकबर ने चित्रकला पर हम्जनामा नामक ग्रन्थ तैयार करवाया था।
→ अकबर ने आगरा में चित्रशाला (चित्रकला बिभाग) की स्थापना करके उसका अध्यक्ष अब्दुस्समद को बनाया था। अब्दुस्समद को फतेहपुर सिकरी के टकसाल बिभाग का प्रमुख भी नियुक्त किया तथा अब्दुस्समद को सीरी कलम की उपाधि प्रदान किया था।
→ इसके शासनकाल मे भित्ति चित्रकारी (wall painting) का प्रारम्भ हुआ

## साहित्य-

→ अकबर ने तुर्की भाषा, अरबी भाषा, संस्कृत भाषा में लिखे ग्रन्थो का फारसी भाषा में अनुवाद करवाने के लिए अनुवाद बिभाग की स्थापना किया था।

### तुजुक-ए-बाबरी (वाकियात-ए-बाबरी या बाबरनामा)-

→ इसका फारसी भाषा में अनुवाद सर्वप्रथम पायन्दा खाँ तथा उसके बाद अब्दुर्रहीम खानखाना ने किया था।

→ रामायण (आदिकाव्य) का फारसी भाषा में अनुवाद अब्दुल कादिर बदांयूनी ने किया था।

→ महाभारत का फारसी में अनुवाद रज्मनामा शीर्षक से अब्दुल कादिर बदायूनी व नकीब खाँ ने किया था।

अथर्ववेद का फारसी में अनुवाद हाजी इब्राहिम सरहिन्दी ने किया था।

→ **नोट**- रामायण का तमिल भाषा मे अनुवाद कम्बन ने तथा महाभारत का तमिल भाषा मे अनुवाद पेरून्न देवनार ने किया था।

→ रामायण का बांग्ला भाषा में अनुवाद कृतिवास ने किया था तथा महाभारत का बांग्ला भाषा में अनुवाद बंगाल के शासक नुसरतशाह के समय कवीन्द्र परमेश्वर ने किया

| इतिहासकार | ग्रन्थ | भाषा |
|---|---|---|
| - अबुल फजल | अकबरनामा (आइने अकबरी) | फारसी |
| - निजामुद्दीन अहमद | तबकात-ए-अकबरी | फारसी |
| - अब्दुल कादिर बदांयूनी | मुन्तखबाब-उल-त्वारिख | फारसी |

## हिन्दी भाषा के कवि-

→ अकबर ने हिन्दी भाषा के साहित्यकारो को भी प्रश्रय प्रदान किया जिसमें, तुलसीदास, सूरदास, रसखान व अब्दुर्रहीम खानखाना थे

→ तुलसीदास ने अकबर के काल में 1574-76 ई० में रामचरित मानस की रचना की थी

→ हिन्दी भाषा की प्रगति के आधार पर अकबर के काल को हिन्दी भाषा का स्वर्ण काल कहा जाता है।

